दो०—मंगलमय सनेहबस, सोच परिहरिअ[1] तात।
आयसु देइअ हरषि हिय, कहि पुलके प्रभुगात ॥४६॥

धन्य जनमु जगतीतल[2] तासू। पितहि प्रमोदु चरित सुनि जासू ॥
चारि पदारथ करतल ताकें। प्रिय पितुमातु प्रानसम जाकें ॥
आयसु पालि जनमफलु पाई। ऐहौं वेगिहि होउ रजाई[3] ॥
बिदा मातुसन आवउँ माँगी। चलिहौं बनहिं बहुरि पग लागी ॥
अस कहि रामु गवनु तब कीन्हा। भूप सोकबस उतरु न दीन्हा ॥
नगर व्यापि गइ बात सुतीछी[4]। छुअत चढ़ी जनु सब तन बीछी ॥
सुनि भए बिकल सकल नर नारी। बेलि बिटप जिमि देखि दवारी[5] ॥
जो जहँ सुनइ धुनइ सिर सोई। बड़ बिषाद[6] नहिं धीरज होई ॥

दो०—मुख सुखाहिं लोचन स्रवहिं[7], सोकु न हृदय समाइ।
मनहुँ § करुन रस-कटकई,—उतरी अवध बजाइ ॥४७॥

मिलेहि माँझ बिधि बात बिगारी। जहँ तहँ देहिं कैकइहि गारी ॥
एहि पापिनिहि बूझि का परेऊ। छाइ भवन पर पावकु धरेऊ ॥
निज कर नयन काढ़ि चह दीखा। डारि सुधा बिषु चाहति चीखा ॥
कुटिल कठोर कुबुद्धि अभागी। भइ रघुबंस-बेनु-बन आगी ॥
पालव बैठि पेड़ एहि काटा। सुख महुँ सोक ठाटु धरि ठाटा ॥
सदा रामु एहि प्रानसमाना। कारन कवन कुटिलपनु ठाना ॥
सत्य कहहिं कबि नारिसुभाऊ। सब बिधि अगम अगाध दुराऊ ॥
निज प्रतिबिंबु बरुकु गहि जाई। जानि न जाइ नारिगति भाई ॥

दो०—काह न पावकु जारि सक, का न समुद्र समाइ।
का न करै अबला प्रबल, केहि जग कालु न खाइ ॥४८॥

---

१ छोड़ दीजिये २ पृथ्वी पर ३ आज्ञा ४ ( तीक्ष्ण ) ५ आग ६ दुःख ७ चुवाते हैं। § मानो करुणा रस का कटक अयोध्या में गाते बाजे के साथ उतरा ( उत्प्रेक्षालंकार )। [illegible]

का सुनाइ बिधि काह सुनावा। का देखाइ चह काह देखावा॥
एक कहहिं भल भूप न कीन्हा। बरु बिचारि नहिं कुमतिहि[1] दीन्हा॥
जो हठि भयेउ सकल दुख-भाजनु। अबला बिबस ग्यानु गुनु गा जनु।
एक धरम-परमिति[2] पहिचानें। नृपहि दोसु नहिं देहिं सयानें।
सिवि-दधीचि-हरिचंद* कहानी। एक एक सन कहहिं बखानी।
एक भरत कर संमत[3] कहहीं। एक उदास-भाय सुनि रहहीं।
कान मूँदि कर रद[4] गहि जीहा। एक कहहि यह बात अलीहा[5]॥
सुकृत जाहिं अस कहत तुम्हारे। राम भरत कहँ प्रान[5] पियारे॥

दो०—चंद चुवइ बरु अनलकन[6], सुधा होइ बिष तूल[7]।
सपनेहुँ कबहुँ न करहिं कछु, भरतु रामप्रतिकूल॥ ४९॥

---

१ (बहुव्रीहि में अर्थ) २ धरम की मर्यादा ३ सलाह से ४ दाँत ५ असत्य ६ अग्नि कण ७ तुल्य।

* रघु के वंश में राजा हरिश्चन्द्र बड़ा धर्मात्मा हुआ। एक बार वशिष्ठ जी ने विश्वामित्र से इसके दान और सत्य को सराहा। उन्होंने परीक्षा करने को पूरा राज्य माँगा। जब उसने दान दिया। तब दक्षिणा माँगी। परन्तु उसके पास कहाँ थी जो देता। यह कहा कि मैं नौकरी करके दूँगा। उन्होंने कहा 'हम यहाँ उद्यम भी न करने देंगे। तब राजा काशी में बिकने गये। जब विश्वामित्र दक्षिणा लेने पहुँचे तब राजा ने पुत्र और स्त्री को बेचकर कुछ धन दिया और फिर शेष के लिये आपने चाण्डाल की नौकरी की। श्मशान पर कर उगाहना स्वीकार कर ऋषि की दक्षिणा चुकाई। कुछ काल में जब इसका पुत्र मर गया और उसकी स्त्री लड़के को श्मशान पर ले गई तो राजा ने इससे भी कर माँगा। विनय करने पर भी न माना। जब स्त्री ने दुखी होकर आधा वस्त्र फाड़ने को हाथ किया उसी समय भगवान् ने आकर हाथ रोका और प्रसन्न हुए। पुत्र को जिला कर फिर अयोध्या के राज-सिंहासन पर बैठाया और अन्त में सबको मुक्ति दी।

एक निधानहि दूषनु देहीं । सुधा देखाइ दीन्ह विषु जेही ॥
सरभरु[1] नगर सोचु सब काहू । दुसह दाहु उर मिटा उछाहू ॥
बिप्रबधू कुलमान्य जठेरी[2] । जे प्रिय परम कैकई केरी ॥
लगीं देन सिख सीलु[3] सराही । वचन बानसम लागहि ताही ॥
भरतु न मोहि प्रिय रामसमाना । सदा कहहु यहु सबु जगु जाना ॥
करहु राम पर सहजसनेहू । केहि अपराध आजु बनु देहू ॥
कबहुँ न कियेहु सवति आरेसू[4] । प्रीति प्रतीति जान सबु देसू ॥
कौसल्या अब काह बिगारा । तुम्ह जेहि लागि बज्र पुर पारा ॥

दो०—सीय कि पिय सँगु परिहरिहिं लषनु कि रहिहहिं धाम ।
राजु कि भूँजब भरत पुर नृपु कि जिइहिं बिनु राम ॥४०॥

अस बिचारि उर छाड़हु कोहू । सोक कलंक कोठि जनि होहू ॥
भरतहिं अवसि देहु जुवराजू । कानन काह राम कर काजू ॥
नाहिंन रामु राज के भूखे । धरमधुरीन बिषयरस रूखे ॥
गुरुगृह बसहु रामु तजि गेहू । नृप सन अस बर दूसर लेहू ॥
जौं नहिं लगिहहु कहें हमारे । नहिं लागहि कछु हाथ तुम्हारे ॥
जों परिहास[5] कीन्ह कछु होई । तौ कहि प्रगट जनावहु सोई ॥
रामसरिस सुत कानन जोगू । काह कहहि सुनि तुम्ह कहँ लोगू ॥
उठहु बेगि सोइ करहु उपाई । जेहि बिधि सोकु कलंकु नसाई ॥

छंद—जेहि भाँति सोकु कलंकु जाइ उपाय करि कुल पालही ॥
हठि फेरु रामहिं जात बन जनि बात दूसरि चालही ॥
जिमि भानु बिनु दिन, प्रान बिनु तनु, चंदु बिनु जिमि जामिनी[7] ॥
तिमि अवध तुलसीदासप्रभु बिनु समुझि धौं जिय भामिनी ॥

---

१ खलबली २ बड़ी बूढ़ी ३ स्वभाव ४ परेखा ५ दिल्लगी ६ हँसी ७ रात्रि ।

राखि न सकै न कहि सक जाहू। दुहूँ भाँति उर दारुन दाहू[१] ॥
लिखत सुधाकर[२] गा लिखि राहू। विधिगति वाम[३] सदा सब काहू ॥
धरम सनेह उभय मति घेरी। भै गति साँप छुछुंदरि केरी[४] ॥
राखौं सुतहि करउँ अनुरोधू। धरम जाइ अरु बंधुविरोधू[५] ॥
कहौं जान वन तौ वडि हानी। संकट-सोच-विवस भै रानी ॥
बहुरि समुझि तियधरमु[७] सयानी। रामुभरतु दोउ सुत सम जानी ॥
सरल सुभाउ राममहतारी। बोली वचन धीर धरि भारी ॥
तात जाउँ बलि कीन्हेहु नीका। पितुआयसु सब धरम क टीका[८] ॥

दो०—राजु देन कहि दीन्ह बनु, मोहि न सो दुख लेसु ।
तुम्ह बिनु भरतहि भूपतिहि, प्रजहि प्रचंड कलेसु ।५६॥

जौं केवल पितु-आयसु ताता। तौ जनि जाहु जानि वडि माता[†] ॥
जौं पितुमातु कहेउ वन जाना[‡]। तौ कानन सत-अवध समाना ॥
पितु वनदेव मातु वनदेवी। खग मृग चरनसरोरुह-सेवी ॥
अंतहु उचित नृपहि वनवासू[१०]। वय[९] विलोकि हिय होइ हरासू ॥
वडभागी वनु, अवध अभागी। जो रघु-वंस-तिलक तुम्ह त्यागी ॥
जौं सुत कहउँ संग मोहि लेहू। तुम्हरे हृदय होइ संदेहू ॥
पूत परमप्रिय तुम्ह सबही के। प्रान प्रान के जीवन जी के ॥
ते तुम्ह कहहु मातु वन जाऊँ। मैं सुनि वचन बैठि पछिताऊँ ॥

दो०—यह विचारि नहिं करउँ हठ, झूठ सनेह वढाइ ।
मानि मातु कर नात वलि[१०], सुरति बिसरि जनि जाइ ॥५७॥

---

१ कठिन दुःख २ चन्द्रमा ३ टेढ़ी ४ साँप छछूंदर को चूहा समझ पकड़ ले, यदि खाय तो मरै और उगले तो अन्धा होवे। ५ जिद ६ भाई भाई में भेदभाव ७ स्त्रीधर्म (पतिव्रत धर्म) ८ तिलक ९ आयु १० आयु के अन्तिम भाग में सूर्यवंशी राजा वाणप्रस्थ लेकर वन जाते थे। १० बलिहारी जाऊँ।

†पितुर्दशगुणा माता गौरवेणातिरिच्यते ।
‡मातुर्दश गुणा मान्या विमाता धर्मभीरुणा ॥

। पितर सब तुम्हहिं गोसाईं । रामहु पलक नयन की नाईं[१] ॥
तरि अनु[२] प्रियपरिजन मीना । तुम्ह करुनाकर धरमधुरीना ॥
म विचार सोइ करहु उपाई । सबहि जिअत जेहि भेंटहु आई ॥
हु सुखेन[३] बनहिं बल जाऊँ । करि अनाथ जन परिजन-गाऊँ ॥
कर आजु सुकृतफल बीता । भयेउ करालुकालु बिपरीता ॥
विधि विलपि चरन लपटानी । परमअभागिनि आपुहि जानी ॥
न दुसह-दाहु उर व्यापा । बरनि न जाइ विलापकलापा ॥
उठाइ मातु उर लाई । कहि मृदुबचन बहुरि समुझाई ॥

दो०—समाचार तेहि समय सुनि, सीय उठी अकुलाइ ।
जाइ सासु-पद-कमल जुग, वंदि बैठि सिर नाइ ॥४८॥

हि असीस सासु मृदु बानी । अतिसुकुमारि देखि अकुलानी ॥
नमित मुख[४] मोचति सीता । रूपरासि पति-प्रेम-पुनीता[५] ॥
न चहत बन जीवननाथू । केहि सुकृती सन होइहि साथू ॥
तनु प्रान कि केवल प्राना । विधि करतब कछु जाइ न जाना ॥
चरननख लेखति धरनी । नूपुर मुखर[६] मधुर कवि बरनी ॥
हुँ प्रेमबस विनती करहीं । हमहिं सीयपद जनि परिहरहीं ॥
निलोचन मोचति बारी । बोली देखि राममहतारी ॥
सुनहु सिय अतिसुकुमारी । सासु ससुर-परिजनहि पियारी ॥

दो०—पिता जनक भूपालमनि, ससुर भानुकुल भानु[७]
पति रवि कुल-कैरव[८]-विपिन विधु गुन रूप निधानु ॥४९॥

---

१ भाँति २-१४ वर्ष की सीमा जल है ३ सुख पूर्वक ४ नीचा मुँह करके
ति प्रेम द्वारा पवित्र ६ विछुओं की ध्वनि ७ भानुकुल के भानु षष्ठी,
वि का कुल रविकुल-षष्ठी तत्पु० कैरवों का विपिन, कैरव-विपिन, ष० त०
लरूपी कैरवों का विपिन, रविकुल-कैरव विपिन रूपक कर्मधारय,
कुल-कैरव विपिन विधु-रविकुलरूपी कैरवों के विपिन कोविधु-ष० त०

मैं पुनि पुत्रवधू प्रिय पाई । रूपरासि गुन सीलु सुहाई ॥
नयनपुतरि करि[1] प्रीति बढाई । राखेउँ प्रान जानकिहिं लाई ॥
कलपबेलि जिमि बहु विधि लाली[2] । सींचि सनेह सलिल[3] प्रतिपाली ॥
फूलत फलत भयउ विधि वामा । जानि न जाय काह परिनामा ॥
पलँगपीठ तजि गोद हिंडोरा[4] । सिय न दीन्ह पगु अवनि[5] कठोरा ॥
जिअनमूरि[6] जिमि जोगवत रहऊँ । दीपबाति नहिं टारन कहऊँ ॥
सोइ सिय चलन चहति वन साथा । आयसु काह होइ रघुनाथा ॥
चंद-किरन-रस-रसिक चकोरी[8] । रविरुख नयन सकै किमि जोरी ॥

दो०—करि, केहरि, निसिचर चरहिं, दुष्ट जंतु वन भूरि ।
विषवाटिका कि सोह सुत, सुभग सजीवन मूरि[9] ॥६॥

वनहित कोल किरात किसोरी । रची विरंचि विषय सुख भोरी[10] ॥
पाहन कृमि[11] जिमि कठिन सुभाऊ । तिन्हहि कलेसु न कानन काऊ ॥
कै तापसतिय काननजोगू । जिन तपहेतु तजा सब भोगू ॥
सिय वन वसिहि तात केहि भाँती । चित्रलिखित कपि[12] देखि डराती ॥
सुर-सर-सुभग वनज वन चारी । डावर-जोग कि हंसकुमारी ॥
अस विचार जस आयसु होई । मैं सिख देउँ जानकिहि सोई ॥
जौं सिय भवन रहै कह अंबा । मोहि कहँ होइ बहुत अवलंबा[13] ॥
सुनि रघुबीर मातु-प्रिय बानी । सील सनेह सुधा[14] जनु सानी ॥

दो०—कहि प्रियवचन विवेक मय, कीन्ह मातु परितोष[15] ।
लगे प्रबोधन जानकिहि, प्रगटि विपिन गुन-दोष[16] ॥

---

१ भाँति २ लाड किया ३ पानी ४ पलग, पीठ, (पीढ़ा) गोद और हिंडोला ५ धरती ६ सजीवनी बूटी ७ देखती ८ चन्द्र किरण रस-रसिक-(चकोरी का विशे- षण) ष्ठी त पु० ९ बूटी १० विषय-सुख से रहित पंचमी तत्पु० ११ पहाड़ी कीड़े १२ चित्र में लिखित-कपि १३ सहारा १४ अमृत १५ सन्तुष्ट १६ गुन और दोष गुन-दोष, ( द्वन्द्व ) विपन-गुन दोष विपन के गुन और दोष ( षष्ठीतत्पु० )

ु समीप कहत सकुचाहीं । बोले समउ समुझि मन माँही ॥
ा-कुमारि सिखावन सुनहू आन भाँति जिय जनि कछु गुनहू ॥
पन मोर नीक जो चहहू । वचन हमार मानि गृह रहहू ॥
यसु मोरि सासुसेवकाई । सब विधि भामिनी भवन भलाई ॥
ते अधिक धरमु नहिं दूजा सादर सासु ससुर पद पूजा ॥
जब मातु करिहि सुधि मोरी । होइहि प्रेमविकल मति भोरी[1] ॥
तब तुम्ह कहि कथा पुरानी । सुंदरि समुझायेहु मृदुबानी ॥
उँ सुभाय सपथ सत मोही । सुमुखि मातुहित राखौं तोही ॥

दो०—गुरु-स्रुति समत[2] धरमफलु, पाइअ बिनहिं कलेस[3] ।
हठबस सब संकट[4] सहे, गालव* नहुष नरेश × ॥६१॥

---

१ भारी है मति जिसकी ( बहुब्रीहि , २ गुरु और श्रुति से ( द्वारा )
त ( करण कारक ) ३ ( क्लेश ) दुःख ४ आपत्तियाँ ।

*गालव—ये विश्वामित्र जी के शिष्य थे । इनकी सेवा के वशीभूत होकर
ने इन्हें विद्या में दक्ष कर दिया । जब ये पूर्ण विद्वान् होगये, तब इन्होंने गुरु
दक्षिणा लेने का अनुरोध किया । गुरु ने कहा कि "हम तेरी सेवा से
हैं, हमें दक्षिणा नहीं चाहिये" परन्तु इन्होंने हठ न छोडी । तब तो गुरु
धित होकर ८०० श्याम वर्ण घोड़े माँगे । गालव बड़े कष्ट से केवल
घोड़े इकट्ठे कर सके ।

× नहुष—पुरूरवा का ज्येष्ठ पुत्र नहुष बड़ा प्रतापी और धर्मात्मा था ।
त्र के मारने से इन्द्र को ब्रह्म हत्या लग गई इससे वह छिप गया । इन्द्रासन
ाली होने के कारण नहुष को उस पर बिठला दिया गया । गद्दी पर बैठने से
को अभिमान होगया और इन्द्राणी से विवाह करना चाहा । नहुष को
पर इन्द्राणी ने कहा कि यदि राजा 'अपूर्व' सवारी में बैठकर आवें तो
इच्छा पूर्ण हो सकती है । राजा यह जानकर सप्तर्षि से पालकी उठवा
या । पालकी में बैठकर अगस्त्य ऋषि के सिर पर पैर रख दिया और सर्प
( जल्दी चलो ) कहने लगा । इस पर अगस्त्य ऋषि ने क्रोधित होकर कहा
म सर्प हो जाओ । राजा उनके शाप से सर्प हो गया ।

मैं पुनि करि प्रमान[1] पितुवानी । वेगि फिरव सुनु सुमुखि सया
दिवस जात नहिं लागिहिं वारा । सुँदरि सिखवनु[2] सुनहु हमा
जौं हठ करहु प्रेमवस वामा[3] । तौ तुम्ह दुख पाउव परिना
काननु कठिन भयकर भारी । घोर घामु, हिम, वारि वयारं
कुस कंटक मग काँकर नाना । चलत पयादेहिं विनु पदत्रान
चरनकमल मृदु मंजु तुम्हारे । मारग अगम भूमिधर[6] भ
कंदर खोह नदी नद नारे । अगम अगाध[7] न जाहिं निहा
भालु वाघ वृक[9] केहरि नागा । करहिं नाद सुनि धीरजु भ...

दो०—भूमि सयन वलकलवसन[10], असनु[11] कंद फल-मूल।
ते कि सदा सब दिन मिलहिं, सबइ समय अनुकूल ॥६

नर अहार रजनीचर करहीं । कपटवेप विधि कोटिक धरहीं
लागै अति पहार कर पानी । विपिन-विपति नहिं जाइ वखानी
व्याल कराल विहँग वन घोरा । निसिचर-निकर[12] नारि-नर-चोर
डरपहि धीर गहन[13] सुधि आएँ । मृगलोचनि तुम्ह भीरु[14] सुभा
हंस-गवनि तुम्ह नहि वन जोगू । सुनि अपजसु मोहि देइहिं लो
मानस-सलिल-सुधा प्रतिपाली । जिअइ कि लवनपयोधि मराल
नव-रसाल-वन विहरनसीला । सोह कि कोकिल विपिन करील
रहहु भवन अस हृदय विचारी । चंदवदनि दुख कानन भा

दो०—सहज सुहृद-गुरु स्वामि सिख, जो न करै सिर मानि।
सो पछिताइ अघाइ उर, अवसि होइ हितहानि ॥६४॥

सुनि मृदुवचन मनोहर पिअके । लोचन ललित‡ भरे जल सिय

---

१ पूर्ण २ (शिक्षा) उपदेश ३ स्त्री, ( उदासीनता की दशा का सम्बो
४ हवा ५ जूता ६ पर्वत ७ गहरे ८ देखने से भय मालूम होता है । ९ भे
१० छाल के वस्त्र ११ भोजन १२ राक्षसों का समूह १३ वन १४ डरपोक

‡ पाठान्तर 'नलिन' ।

। सिय दाहक भै कैसें[‡] । चकइहि सरद चंद निसि जैसें ॥
न आव बिकल बैदेही । तजन चहत सुचि स्वामि सनेही ॥
रोकि बिलोचनबारी । धरि धीरजु उर अवनिकुमारी[1] ॥
सासुपग कह कर जोरी । छमबि देवि बडि अबिनय[2] मोरी॥
प्रानपति मोहि सिख सोई । जेहि बिधि मोर परमहित होई ॥
नि समुझि दीख मन माहीं । पिय बियोग सम दुखु जग नाहीं ॥

—प्राननाथ करुनायतन सुन्दर सुखद सुजान ।
तुम्ह बिनु रघुकुल-कुमुद बिधु सुरपुर नरकसमान ॥६५॥

पिता भगिनी प्रिय भाई । प्रिय परिवारु सुहृद-समुदाई ॥
ससुर गुरु सजन सहाई । सुत सुन्दर सुसील सुखदाई ॥
गि ,नाथ नेह अरु नाते । पिय बिनु तियहि तरनिहुँ[3] ते ताते॥
धनु धामु धरनि पुरराजू । पति बिहीन सबु सोक समाजू ॥
रोगसम, भूषन भारू । जम-जातना सरिस[4] संसारू ॥
ाथ तुम्ह बिनु जग माँहीं । मो कहँ सुखद कतहुँ कछु नाहीं ॥
बिनु देह नदी बिनु बारी । तैसिअ नाथ पुरुष बिनु नारी ॥
सकल सुख साथ तुम्हारे । सरद बिमल बिधु-बदनु[5] निहारे ॥

—खग मृग परिजन नगर बनु बलकल बिमल दुकूल[6] ।
नाथ साथ सुर-सदन सम परनसाल[7] सुखमूल ॥६६॥

वी बनदेव उदारा । करिहहि सासु-ससुर-सम सारा[8] ॥
किसलय साथरी सुहाई । प्रभु सँग मंजु मनोज तुराई ॥
मूल फल अमिअ[9] अहारू । अवध-सौध सत सरिस पहारू[10] ॥
बिनु प्रभु पद कमल बिलोकी । रहिहौं मुदित दिवस जिमि कोकी॥

---

। सीताजी, २ ढीठता ३ सूर्य ४ यम दण्ड के सदृश ५ शरद ऋतु का
विधु (उसके समान उजाला मुख) इस प्रकार विग्रह है ६ रेशमी वस्त्र
ा ८ सार सँभार ९ (अमृत) १० पनारू अवधमतसौध-(महल) सरिस, पहाड़
ा के सौ भवना के तुल्य है । ‡ विषमालंकार—कारण के विरुद्ध कार्य ।

बन-दुर्ग नाथ कहे बहुतेरे। भय बिषाद परिताप घने
प्रभु वियोग लव-लेस समाना। सब मिलि होहिं न कृपानिधाना
अस जिय जानि सुजान सिरोमनि। लेइअ संग मोहि छाँडिअ जनि
बिनती बहुत करउँ का स्वामी। करुनामय उर-अंतर-जामी

दोहा—राखिअ अवध जो अवधि लगि रहत जानिअहिं प्रान।
दीनबंधु सुन्दर सुखद, सील सनेह निधान ॥६४

मोहि मग चलत न होइहि हारी। छिनु छिनु चरन सरोज निहारी
सबहि भाँति पिय सेवा करिहौं। मारग जनित सकल स्रम हरिहौं
पाँय पखारि बैठि तरुछाहीं। करिहौं बाउ मुदित मनमाहीं
स्रम-कन-सहित[1] स्याम तनु देखें। कहँ दुख समउ प्रानपति पे
सम महि तृन तरु-पल्लव डासी[2]। पाँइ पलोटिहि सब निसि दासी
बार बार मृदु मूरति जोही[3]। लागिहि तात बयारि न मो
को प्रभु संग मोहि चितवनिहारा। सिंघबधुहि जिमि ससक[4] सिआ
मैं सुकुमारि नाथ बनजोगू। तुम्हहि उचित तप मो कहँ भो

दोहा—ऐसेउ बचन कठोर सुनि, जौं न हृदय बिलगानि।
तौ प्रभु-बिषम-बियोग-दुखु, सहिहहिं पाँवर प्रान ॥६

अस कहि सीय बिकल भै भारी। बचन बियोग न सकी सँभा
देखि दसा रघुपति जिय जाना। हठि राखे नहि राखहि प्रा
कहेउ कृपालु भानु कुल नाथा। परिहरि सोचु चलहु बन सा
नहिं बिषाद कर अवसर आजू। बेगि करहु बन-गवन-समा
कहि प्रियबचन प्रिया समुझाई। लगे मातुपद आसिष पा
बेगि प्रजादुख मेटब आई। जननी निठुर[6] बिसरि जनि जा

१ पसीनों की बूँदों सहित २ बिछाकर ३ देखकर ४ खरहा ५ नीच ६ (नि

† काकु वक्रोक्ति अलंकार, जहाँ ध्वनि से उल्टा अर्थ निकले, जैसे मैं सुकुमारि और आप बन के योग्य हैं! अर्थात् नहीं।

हि दसा निधि बहुरि कि मोरी । देखिहौं नयन मनोहर जोरी ॥
सुघरी तात कब होइहि । जननी जिअत बदनबिधु जोइहि ॥

दो०—बहुरि वच्छ[1] कहि लालु कहि, रघुपति रघुबर तात ।
कबहिं बोलाइ लगाइ हिय हरषि निरखिहौं गात ॥६९॥

सनेह कातरि[2] महतारी । बचनु न आव बिकल भै भारी ॥
प्रबोध कीन्ह बिधि नाना । समउ सनेहु न जाइ बखाना ॥
जानकी सासुपग लागी । सुनिअ माय मैं परम अभागी
समय दैव बन दीन्हा । मोर मनोरथ सुफल न कीन्हा ॥
छोभु[3] जनि छाँडिअ छोहू । करमु कठिन कछु दोसु न मोहू ॥
सिय बचन सासु अकुलानी । दसा कवनि बिधि कहौं बखानी ॥
बार लाइ उर लीन्ही । धरि धीरजु सिख आसिष दीन्ही ॥
होउ अहिवातु[4] तुम्हारा । जब लगि गंग जमुन जल धारा ॥

दो०—सीतहि सासु असीस सिख, दीन्हि अनेक प्रकार ।
चली नाइ पदपदुम सिरु, अति हित बारहिं बार ॥७०॥

ग जब लछिमन पाए । ब्याकुल मलिन बदन उठि धाए ॥
पुलक तन नयन सनीरा । गहे चरन अतिप्रेम अधीरा ॥
सकत कछु चितवत ठाढे । मीनु दीनु जनु जल तें काढे ॥
दय निधि का होनिहारा । सब सुखु सुकृत सिरान[5] हमारा ॥
हिं काह कहब रघुनाथा । रखिहहिं भवन कि लेहहिं साथा ॥
बिलोकि बंधु करजोरें । देह गेह[6] सब सन तृन तोरें ॥
बचनु राम नयनागर[7] । सील सनेह-सरल-सुख-सागर ॥
प्रेमबस जनि कदराहू । समुझि हृदय परिनाम उछाहू ॥

---

(वत्स) २ सनेह से कातर वा सनेह म कातर, इस प्रकार तृतीया
मी तत्पु० दोनों हो सकते हैं ३ दुःख ४ कृपा ५ सौभाग्य ६ समाप्त
(शूद) ८ नीति म चतुर ।

दो०—मातु-पिता गुरु-स्वामि-सिख, सिर धरि करहि सुभाय।
लहेउ लाभ तिन्ह जनम कर, नतरु[1] जनमु जग जाय॥

अस जिय जानि सुनहु सिख भाई। करहु मातु-पितु-पद सेवका
भवन भरत रिपुसूदन[2] नाहीं। राउ वृद्ध, मम दुख मन
मैं वन जाउँ तुम्हहि लेइ साथा। होइ सबहि विधि अवध
गुरु पितु मात प्रजा परिवारू। सब कहँ परै दुसह-दु
रहहु करहु सब कर परितोषू। नतरु तात होइहि बड़
जासु राज प्रिय प्रजा दुखारी। सो नृप अवसि नरक अधिका
रहहु तात अस नीति विचारी। सुनत लषनु भये व्याकुल भा
सिखरे[4] बदन सूखि गए कैसे। परसत[6] तुहिन[7] तामरस[8] जै

दो०—उतरु न आवत प्रेमवस, गहे चरन अकुलाय।
नाथ दासु मैं स्वामि तुम्ह, तजहु त काह बसाइ॥

दीन्हि मोहि सिख नीक[8] गोसाईं। लागि अगम[9] अपनी कदरा
नरवर धीर धरम धुर-धारी। निगम[11] नीति कहँ ते अधिका
मैं सिसु प्रभु-सनेह-प्रतिपाला। मदरुमेरु[12] कि लेहि मराल
गुरु पितु मातु न जानउँ काहू। कहउँ सुभाउ नाथ पतिआहू
जहँ लगि जगत सनेह सगाई[14]। प्रीतिप्रतीति निगम निजु[15] ग
मोरें सबइ एक तुम्ह स्वामी। दीनबंधु उर-अंतरजा
धरम नीति उपदेसिअ ताही। कीरति-भूति सुगति प्रिय जा
मन-क्रम-बचन चरनरत होई। कृपासिंधु परिहरिअ कि स

१ नहीं तो २ शत्रुघ्न ३ घोर दुःख का बोझ ४ कोमल, नम्र ५ (स्पर्श)
६ पाला ७ कमल ८ अच्छी ९ कठिन १० कातरता से ११ शास्त्र १२ मद
तथा सुमेरपर्वत १३ विश्वास कीजिये १४ सम्बन्ध १५ अपने, स्वयं [कया
बच्चा मदराचल तथा सुमेरपर्वत को उठा सकता है? अर्थात नहीं, ऐसे ही मैं
प्रेम से पाला हुआ बालक राजनीति तथा वेद का अधिकारी नहीं हो सक

दो०—करुनासिंधु सुबंधु के, सुनि मृदु बचन विनीत[1]।
समुझाए उर लाइ प्रभु, जानि सनेह सभीत[2] ॥ ७३ ॥

मागहु बिदा मातु सन जाई। आवहु बेगि चलहु बन भाई ॥
मुदित भये सुनि रघुबर बानी। भयेउ लाभ बड़ गइ[3] बड़ि हानी ॥
हरषित हृदय मातु पहिं आए। मनहुँ अंध फिर लोचन पाए ॥
जाइ जननि-पग नायेउ माथा। मनु रघुनंदन-जानकि साथा ॥
पूँछे मातु मलिन मन देखी। लषन कहीं सब कथा विसेखी ॥
गई सहमि[4] सुनि बचन कठोरा। मृगी देखि दव[5] जनु चहुँ ओरा ॥
लषन लखेउ भा अनरथ आजू। एहिं सनेह बस करब अकाजू ॥
माँगत बिदा सभय सकुचाहीं। जाइ संग, बिधि, कहहि कि नाहीं ॥

दो०—समुझि सुमित्रा राम सिय रूपु-सुसील सुभाउ।
नृप सनेह लखि धुनेउ सिरु पापिनि दीन्ह कुदाउ[6] ॥७४॥

धीरजु धरेउ कुअवसर जानी। सहज सुहृद बोली मृदु बानी ॥
तात तुम्हारि मातु बैदेही। पिता रामु सब भाँति सनेही ॥
अवध तहाँ जहँ राम-निवासू। तहइँ दिवसु जहँ भानु प्रकासू ॥
जौं पै सीय-रामु बन जाँहीं। अवध तुम्हार काजु कछु नाहीं ॥
गुरु पितु मातु बंधु सुर साईं। सेइअहि सकल प्रान की नाईं ॥
राम प्रानप्रिय जीवन जी के[7]। स्वारथरहित सखा[8] सबही के ॥
पूजनीय प्रिय परम जहाँ तें। सब मानिअहि राम के नातें ॥
अस जिय जानि संग बन जाहू। लेहु तात जग जीवनुलाहू[9] ॥

दो०—भूरि भागभाजनु[10] भयेहु मोहि समेत, बलि जाउँ।
जौं तुम्हरे मन छाँडि छलु कीन्ह राम-पद ठाउँ ॥

---

१ नम्र २ भयभीत ३ दूर होगई ४ सन्नाटे में आगई, दंग रह गई ५ अग्नि ६ कुघात ७ जीव के जीवन (प्राण) हैं ८ प्यारे (सखा ४ प्रकार के होते हैं १ सुहृद, २ प्रिय ३ न्यून ४ नम्र) ९ जीवन का लाभ। १० बड़े भाग्य शाली।

पुत्रवती जुवती[1] जग सोई । रघु-पति भगतु जासु सुत होई ॥
नतरु बाँझ भलि, बादि[2] बिआनी[3] । रामबिमुख-सुत तें हितहानी ॥
तुम्हरेहि भाग रामु बन जाँहीं । दूसर हेतु तात कछु नाहीं ॥
सकल सुकृत कर बड फल एहू । राम-सीय-पद सहज सनेहू ॥
रागु[4] रोषु इरिषा[5] मदु मोहू । जनि सपनेहुँ इन्ह के बस होहू ॥
सकल प्रकार बिकार[6] बिहाई । मन क्रम बचन करेहु सेवकाई ॥
तुम्ह कहुँ बन सब भाँति सुपासू । सँग पितु मातु राम सिय जासू ॥
जेहि न रामु बन लहहिं कलेसू । सुत सोइ करहु इहै उपदेसू ॥
छंद—उपदेसु एहु जेहि जात तुम्हरे, रामसिय सुख पावहीं ।
पितु-मातु-प्रिय-परिवारु-पुर-सुख-सुरति बन बिसरावहीं ॥
तुलसी-सुतहि सिख देइ आयसु दीन्ह पुनि आसिष दई ।
रति[7] होउ अबिरल[8] अमल[9] सिय-रघुबीर-पद नितनित नई ॥
सो०—मातु चरन सिरु नाइ, चले तुरत संकित हृदय ॥
बागुर[10] बिषम[11] तोराइ, मनहुँ भाग मृगु भागबस ॥ ॥७४॥
गए लषनु जहँ जानकिनाथू । भे मन मुदित पाइ प्रिय साथू ॥
बंदि राम-सिय चरन सुहाए । चले संग नृपमंदिर आए ॥
कहहिं परसपर पुर नर-नारी । भलि बनाइ बिधि बात बिगारी ॥
तन कृस[12] मन दुखु, बदन मलीने । बिकल मनहुँ माखी मधु छीने ॥
कर मीजहिं,[13] सिरधुनि पछिताहीं । जनु बिनु पंख बिहग अकुलाहीं ॥
भै बडि भीर भूप-दरबारा । बरनि न जाइ बिषादु अपारा ॥
सचिव उठाइ राउ बैठारे । कहि प्रिय बचन रामु पगु धारे ॥
सियसमेत दोउ तनय निहारी । ब्याकुल भयउ भूमिपति भारी ॥

---

१ स्त्री २ व्यर्थ ३ पुत्र पैदा किया ४ प्रीति ५ ईर्षा, जलन ६ मा... गति ७ प्रीति ८ अनुपम ९ पवित्र १० फन्दा ११ कठिन १२ दुर्बल ... मसल है ।

॥ यहां अयोध्या में रहना फन्दा, लक्ष्मण मृग (उत्प्रेक्षालंकार) ।

दो०—सीयसहित सुत सुभग[1] दोउ, देखि देखि अकुलाय।
बारहि बार सनेहबस, राउ लेइ उर लाइ ॥७७॥

सकै न बोलि बिकल नरनाहू। सोकजनित उर दारुन दाहू ॥
नाइ सीसु पद अति अनुरागा। उठि रघुबीर बिदा तब माँगा ॥
पितु असीसु आयसु मोहि दीजै। हरषसमय बिसमउ कत कीजै ॥
तात किए प्रिय प्रेमप्रमादू[2]। जसु जग जाइ, होइ अपबादू[3] ॥
सुनि सनेहबस उठि नरनाहाँ। बैठारे रघुपति गहि बाहाँ ॥
सुनहु तात तुम्ह कहँ मुनि कहहीं। राम चराचरनायक अहहीं[4] ॥
सुभ अरु असुभ करम अनुहारी। ईसु देइ फलु हृदय बिचारी ॥
करै जो करम पाव फल सोई। निगम नीति असि कह सबु कोई ॥

दो०—औरु करै अपराध कोउ, और पाव फल भोगु।
अति बिचित्र भगवतगति को जग जानै जोगु ॥७८॥

राय रामराखन हित लागी। बहुत उपाय किये छल त्यागी ॥
लखी रामरुख, रहत न जाने। धरम धुरंधर धीर सयाने ॥
तब नृप सीय लाइ उर लीन्ही। अतिहित बहुत भाँतिसिख दीन्ही
कहि बन के दुख दुसह सुनाए। सासु ससुर पितु सुख समुझाए ॥
सियमन रामचरन-अनुरागा। घरु न सुगमु, बनु बिषमु न लागा ॥
औरउ सबहि सीय समुझाई। कहिकहिबिपिन बिपति अधिकाई॥
सचिवनारि गुरुनारि सयानी। सहित सनेह कहहिं मृदु बानी ॥
तुम्ह कहँ तौ न दीन्ह बनबासू। करहु जो कहहिं ससुर गुर सासू ॥

दो०—सिख सीतलि हित मधुर मृदु, सुनि सीतहि न सोहानि।
सरद चंद चंदनि लगत, जनु चकई अकुलानि ॥७९॥

१ सुन्दर २ प्रेम से भूल ३ अपयश ४ चर और अचर सृष्टि के स्वामी है।

* तृतीय विषम अलंकार--जहां कारण के गुण से कार्य का गुण या कारण की क्रिया से कार्य की क्रिया विरुद्ध हो।

सीय सकुच वस उतरु न देई । सो सुनि तमकि[1] उठी कैकेई ।
मुनि-पट-भूषन-भाजन आनी । आगे धरि बोली मृदुबानी ॥
नृपहि प्रानप्रिय तुम्ह रघुबीरा । सील सनेह न छाँडिहि भीरा ॥
सुकृत सुजसु परलोक नसाऊ । तुमहि जान वन कहिहि न काऊ ॥
अस विचारि सोइ करहु जो भावा । राम जननि सिख सुनि सुख पावा ॥
भूपहि बचन बान सम लागे । करहिं न प्रान पयान[2] अभागे ॥
लोग बिकल, मुरुछित नरनाहू । काह करिअ, कछु सूझ न काहू ॥
रामु तुरत मुनिवेषु वनाई । चले जनक जननी सिरु नाई ।

दोहा—सजि वन साजु समाजु सब, बनिता[3]-बंधु समेत ।
बदि विप्र गुरु-चरन प्रभु, चले करि सबहि अचेत ॥८०

निकसि वसिष्ठ द्वार भये ठाढे । देखे लोग विरह-दव[4] दाढे[5] ।
कहि प्रिय वचन सकल समझाए । विप्रवृन्द रघुवीर वोलाए ।
गुरु सन कहि बरषासन[6] दीन्हे । आदर दान बिनयवस कीन्हे ।
जाचक दान मान सतोषे । मीत पुनीत प्रेम परितोषे ।
दासी दास बोलाइ बहोरी । गुरहिं सौंपि बोले कर जोरी,
सब कै सार-सँभार गोसाईं । करवि जनक-जननी की नाईं[7]
बारहिं बार जोरि जुगपानी[8] । कहत रामु सब सन मृदुबानी
सोइ सब भाँति मोर हितकारी । जेहि तें रहै भुआल सुखारी

दोहा—मातु सकल मोरे विरह जेहिं न होहिं दुख दीन ।
सोइ उपाय तुम्ह करेहु सब पुरजन[9] परम प्रवीन ॥८१

एहि बिधि राम सबहि समुझावा । गुरु-पद-पदुम[10] हरषि सिरु नाा
गनपति[11] गौरि गिरीसु[12] मनाई । चले असीस पाइ रघुराई

१ क्रोधित हो २ (प्रयाण) गवन ३ स्त्री ४ वियोग की आग ५ उ
हुए ६ (बरस + असन) एक वर्ष का भोजन ७ भाँति ८ (जुग पा
९ नगर-वासी १० पद्मरूपी पद, गुरु के पद पद्म, ११ गणेशजी १२ महा

रामु चलत अति भयेउ विषादू । सुनि न जाइ पुर आरतनादू[1] ॥
कुसगुन लंक, अवध अति सोकू । हरष विषाद[2] निवस सुरलोकू ॥
गइ मुरछा तब भूपति जागे । बोलि सुमन्त्रु कहन अस लागे ॥
रामु चले वन प्रान न जाहीं[3] । केहि सुख लागि रहत तन माहीं ॥
एहि तें कवन व्यथा बलवाना । जो दुखु पाइ तजहि तनु प्राना ॥
पुनि धरि धीर कहै नरनाहू । लै रथ संग सखा तुम्ह जाहू ॥

दो०— सुठि[4] सुकुमार कुमार दोउ, जनकसुता सुकुमारि ।
रथ चढाइ देखराइ वनु फिरेहु गए दिन चारि ॥८२॥

जौं नहिं फिरहिं धीर दोउ भाई । सत्यसंध[5] दृढव्रत रघुराई ॥
तौ तुम्ह विनय करेहु कर जोरी । फेरिअ प्रभु मिथिलेस-किसोरी ॥
जब सिय कानन देखि डेराई । कहेहु मोर सिख अवसरु पाई ॥
सासु ससुर अस कहेउ सँदेसू । पुत्रि फिरिअ वन बहुत कलेसू ॥
पितुगृह कबहुँ, कबहुँ ससुरारी । रहेहु जहाँ रुचि होइ तुम्हारी ॥
एहि विधि करेउ उपाय कदंबा[6] । फिरइ त होइ प्रानअवलंबा ॥
नाहिं त मोर मरनु परिनामा । कछु न बसाइ भए विधि वामा ॥
अस कहि मुरुछि परा महि राऊ । राम लषनु सिय आनि देखाऊ ॥

दो०—पाइ रजायसु नाइ सिरु, रथु अति बेग बनाइ ।
गयेउ जहाँ बाहर नगर, सीयसहित दोउ भाइ ॥ ८३ ॥

तब सुमंत नृपवचन सुनाए । कर विनती रथ रामु चढाए ॥
चढि रथ सीयसहित दोउ भाई । चले हृदय अवधहि सिरु नाई ॥
चलत राम लखि अवध अनाथा । विकल लोग सब लागे साथा ॥
कृपासिंधु बहु विधि समुझावहिं । फिरहिं प्रेमवस पुनि फिरि आवहिं ॥

---

१ करुणा पूर्ण शब्द २ विषाद,अयोध्या की दशा देखकर और हर्ष अपने शत्रु राक्षसों के नष्ट होने की आशा से। ३ प्रबल कारण होने पर भी कार्य न हो (विशेषोक्ति अलंकार) ४ सुष्ठु ५ सत्य प्रतिज्ञा वाले ६ समूह अनेक ।

धरमु न दूसर सत्यसमाना । आगम निगम पुरान बखाना ॥
मैं सोइ धरमु सुलभ[1] करि पावा । तजे तिहूँपुर अपजसु छावा ॥
सभावित[2] कहँ अपजसलाहू । मरन-कोटि सम दारुनदाहू[3] ॥
तुम्ह सन तात बहुत का कहऊँ । दिएँ उतर फिरि पातकु लहऊँ ॥

दो०—पितुपद गहि कहि कोटि नति, विनय करब कर जोरि ।
चिंता कवनिहुँ बात कै तात करिय जनि मोरि ॥९६॥

तुम्ह पुनि पितुसम अतिहित मोरें । विनती करौं तात कर जोरें ॥
सब विधि सोइ करतव्य तुम्हारे । दुख न पाव पितु सोच हमारे ॥
सुनि रघुनाथ-सचिव-सबादू । भयेउ सपरिजन[4] विकल निषादू ॥
पुनि कछु लषन कही कटु बानी । प्रभु बरजे[5] वड अनुचित जानी ॥
सकुचि राम निज सपथ देवाई । लषनसँदेसु कहिअ जनि जाई ॥
कह सुमंत्र पुनि भूप सँदेसू[6] । सहि न सकहि सिय विपिन[7] कलेसू ॥
जेहि विधि अवध आव फिरि सीया । सोइ रघुवरहिं तुम्हहि करनीया ॥
नतरु निपट अवलंब-विहीना[8] । मैं न जिअब जिमि जलविनु मीना ॥

दो०—मइकें[9] ससुरे सकल सुख, जबहिं जहाँ मनु मान ।
तहँ तब रहहि सुखेन सिय जब लगि विपति-विहान[10] ॥९७॥

विनती भूप कीन्ह जेहि भाँती । आरति प्रीति न सो कहि जाती ॥
पितु-सदेसु सुनि कृपानिधाना । सियहिं दीन्हि सिख कोटि विधाना[11] ॥
सासु ससुर गुर प्रिय परिवारू । फिरहु त सब कर मिटै खभारू[12] ॥
सुनि पति वचन कहत वैदेही । सुनहु प्रानपति परम सनेही ॥
प्रभु करुनामय परम विवेकी । तनु तजि रहत छाँह किमि छेंकी[13] ॥
प्रभा[14] जाइ कहँ भानु विहाई । कहँ चंद्रिका[15] चंद तजि जाई ॥
पतिहिं प्रेममय विनय सुनाई । कहति सचिव सन गिरा[16] सुहाई ॥

---

१ आसान २ प्रतिष्ठित पुरुष ३ कठिन दुखदाई ४ कुटुम्ब स[हित] ५ रोक दिये ६ समाचार ७ जंगल ८ विना सहारे ९ पिता के घर १० [न] होय ११ करोड़ो तरह की १२ दुःख १३ छोड़कर १४ धूप १५ चाँद १६ वाणी ।

तुम्ह पितु ससुर-सरिस हित-कारी । उतरु देउँ फिरि अनुचित भारी ॥

दो०—आरति[१]-बस सनमुख भइउँ, बिलगु[२] न मानब तात ।
आरज[३]-सुत-पद-कमल बिनु, बादि जहाँ लगि नात ॥९७॥

पितु बैभव बिलास[४] मैं डीठा[५] । नृप-मनि मुकुट[६] मिलत पद्पीठा[७] ॥
सुख निधान अस पितु-गृह मोरे । पिय बिहीन[८] मन भाव न भोरे ॥
ससुर चक्कवइ[९] कोसल-राऊ । भुवन चारिदस प्रगट प्रभाऊ ॥
आगे होइ जेहि सुरपति लेई । अरध सिहासन आसन देई ॥
ससुर एतादृस[१०] अवध निवासू । प्रिय परिवारु मातु सम सासू ॥
बिनु रघुपति-पद पदुम परागा । मोहि कोउ सपनेहु सुखद न लागा ॥
अगम पथ बन भूमि पहारा । करि केहरि सर सरित अपारा ॥
कोल किरात कुरंग[११] बिहंगा[१२] । मोहि सब सुखद प्रानपति संगा ॥

दोहा०—सासु ससुर सन मोरि हुति[१३] बिनय करबि परि पाय ।
मोरि सोचु जनि करिअ कछु मैं बन सुखी सुभाय ॥९९॥

प्रान-नाथ प्रिय देवर साथा । बीर धुरीन[१४] धरे धनु भाथा ॥
नहिं मग स्रम भ्रम-दुख मन मोरे । मोहि लगि सोच करिअ जनि भोरे[१५] ॥
सुनि सुमन्त्र सिय सीतल-बानी । भयेउ बिकल जनु फनि[१६] मनिहानी[१७] ॥
नयन सूझि नहिं सुनइ न काना । कहि न सकइ कछु अति अकुलाना ॥
रामु प्रबोधु कीन्ह बहु भाँती । तदपि होत नहिं सीतल छाती ॥
जतन[१८] अनेक साथ हित[१९] कीन्हे । उचित उतर रघुनन्दन दीन्हे ॥
मेटि जाइ नहिं रामरजाई[२०] । कठिन करमगति कछु न बसाई ॥
राम-लखन सिय पद सिरु नाई । फिरेउ बनिकु जिमि मूर[२१] गँवाई ॥

१ दुखी होकर २ बुरा ३ (आर्य्य) श्वसुर ४ आनंद ५ देखा है ६ मणियों से बने हुए राजाओं के मुकुट ७ पैरों पर ८ रहित ९ ( चक्रवर्ती ) १० ऐसा ११ हरिण १२ पक्षी १३ मेरी ओर से १४ मुखिया १५ भूल कर भी १६ सर्प १७ मणि रहित १८ यत्न १९ संग के लिये २० रामाज्ञा २१ मूल धन, पूँजी ।

दो०—रथ हाँकेउ, हय[1] राम तन, हेरि-हेरि[2] हिहिनाहिं।
देखि निषाद विषादबस, धुनहिं सीस पछिताहिं ॥१००

जासु वियोग[3] विकल पसु ऐसे। प्रजा मातु पितु जीहहिं कैसे ॥
बरबस[4] रामु सुमन्त्रु पठाए। सुरसरि तीर आप तब आए ॥
माँगी नाव, न केवट आना[5]। कहै तुम्हार मरमु मैं जाना ॥
चरन-कमल-रज कहँ सबु कहई। मानुषकरनि मूरि[6] कछु अहई ॥
छुअत सिला[7] भइ नारि सुहाई। पाहन तें न काठ कठिनाई ॥
तरनिउँ मुनिघरनी होइ जाई। बाट[8] परै मोरि नाव उड़ाई ॥
एहिं प्रतिपालउँ सबु परिवारू। नहि जाना कछु अउर कबारू[9] ॥
जौं प्रभु पार अवसि गा चहहू। मोहि पदपदुम पखारन[10] कहहू ॥

छंद—पदकमल धोइ चढ़ाइ नाव न नाथ उतराई चहौं।
मोहि राम राउरि आन दसरथ सपथ सब साँची कहौं ॥
बरु तीर मारहु लखन पै जब लगि न पायँ पखारिहौं।
तब लगि न तुलसीदास-नाथ कृपालु पारु उतारिहौं ॥

सो०—सुनि केवट के बयन, प्रेम लपेटे अटपटे[11]।
बिहँसे करुना अयन, चितै जानकी लखन-तन ॥१०१॥

कृपासिंधु बोले मुसुकाई। सोइ करु जेहिं तव नाव न जाई ॥
बेगि आनु जल पाय पखारू। होत बिलम्ब उतारहि पारू ॥
जासु नाम सुमिरत एक बारा। उतरहिं नर भवसिंधु अपारा ॥
सोइ कृपालु केवटहि निहोरा। जेहिं जगु किए तिहुँ पगहुँ ते थोरा ॥
पदनख निरखि देवसरि हरषी। सुनि प्रभु बचन मोह मति करषी ॥
केवट रामरजायसु पावा। पानि कठवता[13] भरि लेइ आव

१ घोड़ा २ देखकर ३ जुदाई ४ बलात्, जबरदस्ती ५ लाया ६ औष
७ पत्थर ८ जीविका की राह ९ कारोबार १० कमलरूपी चरण धोने
आज्ञा दीजिये ११ अस्पष्ट १२ हर लिया १३ पात्र विशेष ।

अति आनद उमगि अनुरागा । चरनसरोज पखारन लागा ॥
बरषि सुमन सुर सकल सिहाहीं । एहि सम पुन्यपुंज[1] कोउ नाहीं ॥

दो०—पद पखारि जलु पान करि, आपु सहित परिवार ।
पितर पारु[2] करि प्रभुहि पुनि, मुदित गयेउ लेइ पार ॥१०२॥

उतरि ठाढ भए सुरसरिरेता । सीय रामु गुह लखन समेता ॥
केवट उतरि दंडवत कीन्हा । प्रभुहि सकुच एहि नहिं कछु दीन्हा ॥
पियहिय की सिय जाननिहारी । मनिमुँदरी मन मुदित उतारी ॥
कहेउ कृपालु लेहु उतराई । केवट चरन गहे अकुलाई ॥
नाथ आजु मैं काह न पावा । मिटे दोष-दुख दारिद-दावा ॥
बहुत काल मैं कीन्हि मजूरी । आजु दीन्हि बिधि बनि भलि भूरी[3] ॥
अब कछु नाथ न चाहिअ मोरें । दीनदयाल अनुग्रह तोरें ॥
फिरती बार मोहि जो देवा । सो प्रसादु मैं सिर धरि लेवा ॥

दो०—बहुत कीन्ह प्रभु लखन सिय नहिं कछु केवट लेइ ।
बिदा कीन्ह करुनायतन भगति बिमल बरु देइ ॥१०३॥

तब मज्जनु करि रघुकुल नाथा । पूजि पारथिव[4] नायेउ माथा ॥
सिय सुरसरिहि कहेउ कर जोरी । मातु मनोरथ पुरउब मोरी ॥
पति-देवर सँग कुसल बहोरी । आइ करौं जेहिं पूजा तोरी ॥
सुनि सियबिनय प्रेम-रस-सानी । भइ तब बिमल बारि बरबानी ॥
सुनु रघुबीर-प्रिया बैदेही । तव प्रभाव जग बिदित न केही ॥
लोकप होहिं बिलोकत तोरें । तोहि सेवहिं सब बिधि कर जोरें ॥
तुम्ह जो हमहिं बडि बिनय सुनाई । कृपा कीन्हि, मोहि दीन्हि बडाई ॥
तदपि, देबि मैं देबि असीसा । सफल होन हित निज बागीसा ॥

दो०—प्राननाथ देवर सहित कुसल कोसला आइ ।
पूजहि सब मन कामना सुजसु रहिहि जग छाइ ॥१०४॥

---

१ पुण्य का समूह २ पूर्वज ३ पूरी पूरी ४ महादेव ५ पवित्रतर से श्रेष्ठ वाणी ।

गंग बचन सुनि मंगलमूला । मुदित सीय सुरसरि अनुकूला॥
तब प्रभु गुहहिं कहेउ घर जाहू । सुनत सूख मुखु भा उर दाहू॥
दीन बचन गुह कह कर जोरी । बिनय सुनहु रघु-कुल मनि[1] मोरी॥
नाथ साथ रहि पथु देखाई । करि दिन चारि चरन सेवकाई॥
जेहि बन जाइ रहब रघुराई । परनकुटी[2] मैं करबि सुहाई॥
तब मोहि कहँ जसि देब रजाई । सोइ करिहौं रघु बीर-दोहाई॥
सहज सनेह[3] राम लखि तासू । संग लीन्ह गुह हृदय हुलासू॥
पुनि गुह ग्याति बोलि सब लीन्हे । करि परितोष बिदा तब कीन्हे॥

दो०—तब गनपति सिव सुमिरि प्रभु नाइ सुरसरिहि माथ ।
सखा अनुज-सिय सहित बन गवनु[4] कीन्ह रघुनाथ॥१०५॥

तेहि दिन भयेउ बिटप तर बासू । लषन सखा सब कीन्ह सुपासू॥
प्रात प्रातकृत करि रघुराई । तीरथराजु दीख प्रभु जाई॥
*सचिव[6] सत्य श्रद्धा[7] प्रिय नारी । माधव[8] सरिस मीतु[9] हितकारी[10]॥
चारि पदारथ भरा भँडारू[11] । पुन्य प्रदेस देस अति चारू॥
छेत्रु अगम गढ़[12] गाढ़[13] सुहाना । सपनेहुँ नहिं प्रतिपच्छिन्ह[14] पाना॥
सेन सकल तीरथ बर बीरा । कलुप-अनीक-दलन[15] रनधीरा॥
संगमु-सिंहासन सुठि सोहा । छत्रु अपयबट[16] मुनिमनु मोहा॥
चँवर जमुन अरु गंग तरंगा । देखि होहिं दुख दारिद भंगा॥

दो०—सेवहिं सुकृती साधु सुचि पावहिं सब मन काम ।
बंदी बेद-पुरान-गन कहहिं बिमल गुन ग्राम[17]॥१०६॥

---

१ सूर्यकुल मे मणि सदृश द्युति वाले हैं जो २ पत्तों की झोप[ड़ी]
३ असाधारण प्रेम ४ कूँच ५ प्रात काल की शौच, संध्या वंदन इत्या[दि]
*स्वामी, अमात्य, सुहृद, कोष, राज्य, दुर्ग और बल ये सात राज्य चि[ह्न]
हैं । ६ मन्त्री ७ ईश्वरपर दृढ विश्वास ८ वेणी माधव ९ मित्र १० हि[तैषी]
११ कोष १२ किला १३ मजबूत १४ वैरी १५ पाप की सेना के [नाश]
करने वाले १६ अक्षयवट का पेड़ १७ गुणों का समूह ।

कहि सकै प्रयाग प्रभाऊ। कलुष पुंज कुंजर-मृग राऊ[1] ॥
स तीरथपति देखि सुहावा। सुखसागर रघुवर सुखु पावा ॥
हँसिय लपनहि सरवहि[2] सुनाई। श्रीमुख[3] तीरथ-राज-बडाई ॥
रे प्रनाम, देखत वन वागा। कहत महातम[4] अति अनुरागा ॥
ई निधि आइ बिलोकी बेनी[5]। सुमिरत सकल सुमंगल-देनी ॥
दित नहाइ कीन्हि सिवसेवा। पूजि जथाविधि तीरथदेवा[6] ॥
प्रभु भरद्वाज पहिं आए। करत दंडवत मुनि उर लाए ॥
नि मन मोद न कछु कहि जाई। ब्रह्मानन्दरासि[7] जनु पाई ॥

दो०—दीन्हि असीस, मुनीस उर, अति अनंदु अस जानि।
लोचनगोचर[8] सुकृतफल[9], मनहुँ किए विधि आनि ॥१०७॥

सल प्रस्न करि आसन दीन्हे। पूजि प्रेम परिपूरन कीन्हे ॥
द मूल फल अंकुर नीके। दिए आनि मुनि मनहुँ अमीके[10] ॥
य-लपन-जन-सहित सुहाए। अति रुचि राम मूल फल खाए ॥
निगतस्रम[11] राम सुखारे। भरद्वाज मृदु वचन उचारे ॥
जु सुफल तपु तीरथ त्यागू। आजु सुफल जपु जोग बिरागू ॥
फल सकल सुभ साधन-साजू[12]। राम तुम्हहिं अवलोकत आजू ॥
भ अवधिसुभ अवधि[13] नदूजी। तुम्हरें दरस आस सब पूजी ॥
न करि कृपा देहु वर एहू। निज पद-सरसिज सहज सनेहू ॥

दो०—करम वचन मन छाँडि छल, जब लगि जनु न तुम्हार।
तब लगि सुखु सपनेहुँ नहीं, किएँ कोटि उपचार[14] ॥१०८॥

---

१ पापों के समूह रूप हाथी के लिये सिंह समान ( रूपकालंकार )
निषादराज ३ अपने मुँह से ४ (महात्म्य) फल ५ त्रिवेणी ६ तीर्थराज
यथा ७ ब्रह्मानन्द का समूह ८ आँखों के सामने ९ पुण्य का फल
अमृत के ११ स्वस्थ १२ सम्पूर्ण शुभ साधनों का सामान १३ सम्पूर्ण
मों की सीमा, परमानन्द की सीमा १४ तदबीर।

सुनि मुनिबचन रामु सकुचाने। भाव भगति आनद अघाने[1]॥
तब रघुबर मुनि सुजस सुहावा। कोटि भाँति कहि सबहि सुनावा॥
सो बड सो सब-गुन-गन-गेहू। जेहि मुनीस तुम्ह आदर देहू॥
मुनि रघुबीर परसपर नवहीं। बचन-अगोचर सुख[2] अनुभवहीं॥
यह सुधि पाइ प्रयागनिवासी। बटु तापस मुनि सिद्ध उदासी॥
भरद्वाज आस्रम सब आए। देखन दसरथ-सुअन सुहाए॥
राम प्रनाम कीन्ह सब काहू। मुदित भए लहि लोचनलाहू॥
देहि असीस परम सुखु पाई। फिरे सराहत सुन्दरताई॥

दो०—राम कीन्ह बिस्राम निसि, प्रात प्रयाग नहाइ।
चले सहित सिय लषन जनु, मुदित मुनिहिं सिरनाइ॥१०

राम सप्रेम कहेउ मुनि पाहीं। नाथ कहि कहि मग जा
मुनि मन बिहँसि राम सन कहहीं। सुगम[3] सकल मग तुम्ह
साथ लागि मुनि सिष्य बोलाए। सुनि मन मुदित प
सबन्हि राम पर प्रेम अपारा। सकल कहहिं 'मगु[4] दीख हमा
मुनि बटु चारि सग तब दीन्हे। जिन्ह बहु जनम सुकृत सब कि
करि प्रनामु रिषि आयसु पाई। प्रमुदित[5] हृदय चल रघुरा
ग्राम निकट जब निकसहिं जाई। देखहि दरसु नारिनर धाई
होहिं सनाथ जनमफलु पाई। फिरहि दुखित मनु सग पठा

दो०—बिदा किए बटु बिनय करि, फिरे पाइ मनकाम[8]।
उतरि नहाए जमुनजल, जो सरीरसम स्याम॥११०

सुनत तीरबासी नरनारी। धाए निज निज काज बिस
लषन-राम-सिय-सुन्दरताई। देखि करहिं निज भाग्य बड
अति लालसा[9] सबहि मन माहीं। नाउँ गाउँ बूझत सकुचा

१ भक्ति भाव और आनन्द में परिपूरित २ अकथनीय सुख
सान ४ रास्ता ५ प्रसन्न ६ दौडकर ७ मोहित होकर ८ अभि
९ इच्छा।

तिन्ह महँ बयबिरध सयाने। तिन्हकरि जुगुति रामु पहिचाने॥
कलकथा तिन्ह सबहिं सुनाई। बनहिं चले पितुआयसु पाई॥
नि सनिषाद सकल पछिताहीं। रानी राय कीन्ह भल नाहीं॥
हि अवसर एकु तापस आवा। तेजपुंज लघुबयस सुहावा॥
नि अलखित[1] गति वेष बिरागी। मन क्रम बचन राम अनुरागी॥

दो०—सजल नयन तन पुलकि, निज इष्टदेव पहिचानि।
परेउ दंड जिमि धरनि तल[2], दसा न जाइ बखानि॥१११॥

म सप्रेम पुलकि उर लावा। परम रंक जनु पारस पावा॥
नहुँ प्रेम परमारथ दोऊ। मिलत धरें तन कह सब कोऊ॥
हुरि लषन पायन्ह सोइ लागा। लीन्ह उठाइ उमगि अनुरागा॥
नि सिय-चरन धूरि धरि सीसा। जननि जानि सिसु दीन्हि असीसा
न्ह निषाद दंडवत तेही। मिलेउ मुदित लखि रामसनेही॥
पिअत नयनपुट[3] रूप पियूषा[4]। मुदित सुअसनु पाइ जिमि भूखा॥
पितु मातु कहहु सखि कैसे। जिन्ह पठए बन बालक ऐसे॥
म-लषन सिय रूप निहारी। होहिं सनेह बिकल नरनारी॥

दो०—तब रघुबीर अनेक बिधि, सखहि सिखावन दीन्ह।
रामरजायसु सीस धरि, भवन गवनु तेइ कीन्ह॥११२॥

नि सिय राम लषन कर जोरी। जमुनहिं कीन्ह प्रनामु बहोरी॥
ले ससीय मुदित दोउ भाई। रबितनुजा[5] कै करत बडाई॥
थिक अनेक मिलहिं मगु जाता। कहहिं सप्रेम देखि दोउ भ्राता॥
लषन सब अंग तुम्हारे। देखि सोचु अति हृदय हमारे॥
रग चलेहु पयादेहिं पाएँ। ज्योतिषु झूठ हमारेहि भाएँ॥
गमु पथ गिरि कानन भारी। तेहि महँ साथ नारि सुकुमारी॥
रि केहरि[6] बन जाइ न जोई। हम सँग चलहिं जो आयसु होई॥

---

१ जो दिखाई न दे २ पृथ्वी पर ३ नेत्ररूप दोना भरके ४ अमृत
यमुनाजी ६ सिंह।

जाव जहाँ लगि तहँ पहुँचाई । फिरव बहोरि तुम्हहि सिरु नाई ॥

दो०—एहि विधि पूँछहिं प्रेम रस, पुलकगात जलु नैन ।
कृपासिन्धु फेरहि तिन्हहिं, कहि विनीत मृदु बैन ॥११॥

जे पुर गाँव बसहि मग माहीं । तिन्हहिं नाग-सुर-नगर सिहाहीं ॥
केहि सुकृती केहि घरी बसाए । धन्य पुन्यमय परम सुहाए ॥
जहँ जहँ रामचरन चलि जाहीं । तिन्ह समान अमरावति नाहीं ॥
पुन्यपुंज मग निकट-निवासी । तिन्हहिं सराहहिं सुर-पुर-बासी ॥
जे भरि नयन बिलोकहिं रामहिं । सीता-लषन-सहित घनस्यामहिं ॥
जे सर सरित राम अवगाहहिं[१] । तिन्हहि देव-सर-सरित सराहहिं ॥
जेहि तरुतर प्रभु बैठहिं जाई । करहि कलपतरु तासु बड़ाई ॥
परसि राम पद-पदुम परागा । मानति भूमि भूरि निज भागा ॥

दो०—छाँह करहिं घन विबुधगन, बरषहिं सुमन सिहाहिं ।
देखत गिरि बन विहँग मृग, रामु चले मग जाहिं ॥१२॥

सीता-लषन-सहित रघुराई । गाँव निकट जब निकसहिं जाई ॥
सुनि सब बाल वृद्ध नर नारी । चलहि तुरत गृह-काज बिसारी ॥
राम लषन सिय-रूप निहारी । पाइ नयनफलु होहिं सुखारी ॥
सजल बिलोचन पुलक सरीरा । सब भए मगन देखि दोउ बीरा ॥
बरनि न जाइ दसा तिन्ह केरी । लहि जनु रकन्हि सुर-मनि-ढेरी[२] ॥
एकन्हि एक बोलि सिख देही । लोचन-लाहु लेहु छन एही ॥
रामहि देखि एक अनुरागे । चितवत चले जाहि सग लागे ॥
एक नयनमग छबि उर आनी । होहिं सिथिल तन मन बरबानी ॥

दो०—एक देखि बटछाँह भलि, डासि मृदुल तृन पात ।
कहहिं गवाँइअ[३] छिनुक श्रम, गवनब अबहि कि प्रात ॥१३॥

एक कलस भरि आनहिं पानी । अँचइअ[४] नाथ कहहिं मृदुबानी ॥

---

१ स्नान करते हैं २ कौस्तुभ-मणियों का ढेर ३ दूर कीजिये ४ आचमन कीजिये ।

नि प्रिय वचन प्रीति अति देखी। राम कृपालु सुसील बिसेखी ॥
ानी समित सीय मन माँहीं । घरिक बिलंबु कीन्ह बटछाँहीं ॥
देत नारिनर देखहि सोभा । रूप अनूप नयन मन लोभा ॥
टक सब सोहहिं चहुँ ओरा । रामचन्द्र मुख-चंद चकोरा ॥
न-तमाल-बरन तनु सोहा । देखत कोटि मदन-मनु मोहा ॥
मिनि-बरन[1] लषनु सुठि नीके। नखसिख सुभग भावते जी के ॥
निपट कटिन्ह कसे तूनीरा[2] । सोहहिं कर कमलनि धनु तीरा ॥
दो०—जटा मुकुट सीसनि सुभग, उर भुज नयन बिसाल ।
सरद परब बिधु बदन[3] बर लसत स्वेद कन-जाल ॥११६॥
रनि न जाइ मनोहर जोरी । सोभा बहुत, थोरि मति मोरी ॥
म-लषन-सिय-सुन्दरताई । सब चितवहि चित मन मति लाई ॥
के नारि नर प्रेम पिआसे । मनहुँ मृगी मृग देखि दिआसे ।'
यसमीप ग्राम तिय जाहीं । पूँछत अतिसनेह सकुचाहीं ॥
र नार सब लागहिं पाएँ । कहहि वचन मृदु सरल सुभाएँ ॥
जकुमारि बिनय हम करहीं । तिय सुभाय कछु पूँछत डरहीं ॥
ामिनि अबिनय छमबि हमारी। बिलगु न मानव जानि गवाँरी ॥
जकुँअर दोउ सहज सलोने । इन्ह तें लहि दुति मरकत सोने ॥
दो०—स्यामल गौर किसोर बर, सुन्दर सुखमा अयन ।
सरद-सर्बरी-नाथ-मुख, सरद्सरोरुह नयन[6] ॥११७॥
ोटि मनोज लजावनिहारे[7] । सुमुखि कहहु को आहिं तुम्हारे ॥
नि सनेहमय मंजुल बानी । सकुची सिय, मन महँ मुसुकानी॥
नहिं बिलोकि बिलोकति धरनी। दुहुँ सकोच सकुचति बरबरनी[8] ॥

१ बिजली का सा वर्ण २ तरकस ३ शरद् पूर्णमा के चन्द्र सदृश
सुन्दर बदन ४ ढीठता ५ सुन्दरता का घर ६ शरद ऋतु में फूले हुए कमल
समान सुन्दर नेत्र ७ करोड़ों कामदेवों को लज्जित करने वाले ८ सुन्दर
 वाली ।

सकुचि सप्रेम बाल मृग-नयनी। बोली मधुर वचन पिकबयनी[१]
सहज सुभाय सुभग तन गोरे। नामु लपनु लघुदेवर मोरे
बहुरि बदनविधु अचल[२] ढाँकी। पियतन चितै भौंह करि बाँकी
खंजन[३] मंजु तिरीछे नैननि। निजपतिकहेउतिन्हहिंसियसैननि
भईं मुदित सब ग्रामबधूटीं। रँकन्ह रायरासि जनु लूटीं

दो०—अतिसप्रेम सिय पाँय परि, बहु विधि देहिं असीस।
सदा सोहागिनि होहु तुम्ह, जबलगि महि अहिसीस॥

पारबतीसम पतिप्रिय होहू। देवि न हम पर छाँडब छोहू
पुनि पुनि विनय करिअ कर जोरा। जौं एहि मारग फिरिअ बहोरि
दरसनु देव जानि निज दासी। लखी सीय सब प्रेमपिआसी
मधुरवचन कहि कहि परतोषीं। जनु कुमुदिनी कौमुदी पोषीं
तबहिं लपन रघुबररुख जानी। पूँछेउ मगु लोगन्हि मृदुबानी
सुनत नारिनर भए दुखारी। पुलकित गात, बिलोचन बारि
मिटा मोद, मन भए मलीने। विधि निधि[४] दीन्हिलेत जनुछीने
समुझि करमगति धीरजु कीन्हा। सोधि सुगम मगु तिन्ह कहि दी

दो०—लपन-जानकी-सहित तब, गवनु कीन्ह रघुनाथ।
फेरे सब प्रिय वचन कहि, लिए लाइ मन साथ। ११

फिरत नारिनर अति पछिताहीं। दैवहि दोषु देहिं मन मा
सहित विषाद परस्पर कहहीं। बिधिकरतब उलटे सब अह
निपट निरंकुस[५] निठुर[६] निसंकू। जेहिंससि कीन्ह सरुज[११] सक
रूख कलपतरु, सागरु खारा। तेहि पठए बन राजकुम
जौं पै इन्हहिं दीन्ह बनबासू। कीन्ह बादि बिधि भोगबिल
ए बिचरहिं मगु बिनु पदत्राना[१२]। रचे बादि विधि बाहन न

१ घायल की सी भाषा बोलने वाली २ वस्त्र ३ खञ्जन पक्षी के नेत्र ४ कृपा ५ प्रेम चाहने वाली ६ कोश, खजाना ७ खिल्कुल ९ (निष्ठुर) कठोर १० निडर ११ रोगी १२ जूता।

महि परहिं डासि कुसपाता । सुभग सेज[१] कत सृजत विधाता ॥
बर-बास इन्हहिं विधि दीन्हा । धवलधाम रचि रचि स्रमु कीन्हा ॥
दो०—जो ए मुनि पट-धरि[२] जटिल[३], सुन्दर सुठि सुकुमार ।
विविध भाँति भूषन बसन, बादि किए करतार ॥ १२० ॥
कन्द मूल फल खाहीं । बादि सुधादि असन[४] जग माँहीं ॥
कहहिं ए सहज सुहाए । आप प्रकट भए विधि न बनाए॥
लगि बेद कही विधि करनी । स्रवन नयन मन गोचर[५] बरनी ॥
बहु खोजि भुवन दसचारी । कहँ अस पुरुष, कहाँ अस नारी ॥
हहिं देखि विधि मनु अनुरागा । पटतर[६] जोग बनावइ लागा ॥
न्ह बहुत स्रम एक न आए । तेहि इरिषा[७] बन आनि दुराए ॥
कहहिं हम बहुत न जानहिं । आपुहिं परम धन्य करि मानहिं ॥
पुनि पुन्यपुंज हम लेखे । जे देखहिं, देखिहहिं[८] जिन्ह देखे ॥
दो०—एहि विधि कहि कहि बचन प्रिय, लेहिं नयन भरि नीर ॥
किमि चलिहहिं मारग अगम, सुठि सुकुमार सरीर ॥१२१॥
रि सनेह बिकल बस होहीं । चकई साँझ समय जनु सोहीं ॥
पद कमल कठिन मगु जानी । गहबरि हृदय[९] कहहिं बर बानी ॥
सत मृदुल चरन अरुनारे[१०] । सकुचति महि जिमि हृदय हमारे ॥
जगदीस इन्हहिं बनु दीन्हा । कस न सुमनमय मारगु कीन्हा ॥
माँगा पाइअ विधि पाहीं । ए रखिअहिं सखि आँखिन्ह माहीं ॥
नरनारि न अवसर आए । तिन्ह सिय रामु न देखन पाए ॥
नि सुरूप बूझहिं अकुलाई । अब लगि गए कहाँ लगि, भाई ॥
रथ धाइ बिलोकहिं जाई । प्रमुदित फिरहिं जनमफलु पाई ॥
दो०—अबला बालक वृद्धजन कर मीजहिं पछिताहिं ।
होहिं प्रेम बस लोग इमि, रामु जहाँ जहँ जाहिं । १२२॥

---

१ सुन्दर सेया २ मुनियों के समान वल्कधारी ३ जो जटा रखाये हों ४ भोजन ५ प्रत्यक्ष ६ बराबर का ७ जलन ८ देखेंगे ९ गद्गद् हृदय
… भरा ।

गाँउ गाँउ अस होइ अनन्दू । देखि भानु-कुल-कैरव-चदू
जे यह समाचार सुन पावहि । ते नृपरानिहिं दोषु लगावहिं
कहहिं एक अति भल नरनाहू । दीन्ह हमहि जेइ लोचनलाहू
कहहि परसपर लोग लोगाई । बातें सरल सनेह सुहाई
ते पितु मातु धन्य जिन्ह जाए । धन्य सो नगर जहाँ ते आए
धन्य सो देसु सैलु[२] बन गाऊँ । जहँ जहँ जाहिं धन्य सोइ ठाऊँ
सुख पायेउ विरंचि रचि तेही । ए जेहि के सब भाँति सनेही
राम-लखन-पथि[३] कथा सुहाई । रही सकल मग-कानन छाई

दो०—एहि विधि रघु-कुल-कमल-रवि, मग लोगन्ह सुख दे
जाहिं चले देखत बिपिन, सिय सौमित्र-समेत ॥

आगें रामु लखन बने पाछे । तापसबेष बिराजत काछे
उभय[४] बीच सिय सोहति कैसे । ब्रह्म-जीव-बिच माया जैसे
बहुरि कहौं छवि जसि मन बसई । जनु मधु-मदन-मध्य[५] रति ल
उपमा बहुर कहौं जिअ जोहा । जनु बुध बिधु बिच रोहिनि सो
प्रभु-पद-रेख बीच बिच सीता । धरति चरन मग चलत सभी
सीय राम पद-अंक बराएँ । लखन चलहिं मगु दाहिन ब
राम-लखन-सिय प्रीति सुहाई । बचन अगोचर, किमि कहि
खग मृग मगन देखि छवि होहीं । लिए चोरि चित राम-बटोह

दो०—जिन्ह जिन्ह देखे पथिक प्रिय, सियसमेत दोउ भ
भव-मगु-अगमु अनदु तेइ, बिनु स्रम रहे सिराइ ॥

अजहुँ जासु उर सपनेहु काऊ । बसहि लखन-सिय-राम बटा
राम-धाम-पथ[९] पाइहि सोई । जो पथ पाव कबहुँ मुनि

---

१ सूर्यकुल रूपा कुमोदिनी को चन्द्रमा के समान प्रसन्न कर
२ (शैल) पर्वत ३ राहगीर बटोही ४ दोनों ५ बसन्त और काम
बीच में ६ रास्तागीर ७ पार होगये ८ बटोही ९ स्वर्ग का रास्ता

तब रघुवीर स्रमित सिय जानी। देखि निकट बटु सीतल पानी॥
तहँ बसि कंद मूल फल खाई। प्रात नहाइ चले रघुराई॥
देखत बन सर सैल सुहाए। बालमीकि आस्रम प्रभु आए॥
राम दीख मुनिवास सुहावन। सुंदर गिरि काननु जलु पावन॥
सरनि सरोज बिटप बन फूले। गुंजत मंजु मधुप[1] रस-भूले॥
खग मृग बिपुल कोलाहल करहीं। बिरहित[2] बैर मुदित मन चरहीं॥

दो०—सुचि सुंदर आस्रमु निरखि[3], हरषे राजिवनैन[4]।
सुनि रघुबर आगमनु, मुनि, आगे आयेउ लेन॥१२४॥

मुनि कहँ राम दंडवत[5] कीन्हा। आसिरबादु बिप्रबर दीन्हा॥
देखि राम छबि नयन जुड़ाने[6]। करि सनमानु आस्रमहिं आने॥
मुनिवर अतिथि प्रानप्रिय पाए। कंद मूल फल मधुर मगाए॥
सिय सौमित्रि राम फल खाए। तब मुनि आसन दिए सुहाए॥
बालमीकि मन आनँदु भारी। मंगलमूरति नयन निहारी॥
तब कर कमल-जोरि रघुराई। बोले बचन स्रवन-सुख दाई[7]॥
तुम्ह त्रिकाल-दरसी मुनि नाथा। बिस्व बदर[8] जिमि तुम्हरें हाथा॥
अस कहि प्रभु सब कथा बखानी। जेहि जेहि भाँति दीन्ह बन रानी॥

दो०—तात-बचन पुनि मातु हित भाइ भरत अस राउ।
मो कहँ दरस तुम्हार प्रभु, सबु मम पुन्य प्रभाउ॥१२६॥

देखि पाँय मुनिराय तुम्हारे। भए सुकृत सब सुफल हमारे॥
अब कहँ राउर आयसु होई। मुनि उदबेग[9] न पावै कोई॥
मुनि तापस[10] जिन्ह तें दुखु लहहीं। ते नरेस बिनु पावक दहहीं॥
मंगल-मूल बिप्र परितोषू। दहै कोटि कुल भू-सुर-रोषू॥
अस जियजानि कहिअ सोइ ठाऊँ। सिय-सौमित्रि-सहित जहँ जाऊँ॥

---

१ भौंरा २ बिना ३ देखकर ४ कमल के फूल के सदृश नेत्र वाले (बहु०) ५ प्रणाम ६ शीतल हुए ७ कानों को सुख देने वाले ८ बेर ९ कष्ट १० तपस्वी।

तहँ रचि रुचिर परन-तृन-साला[१] । बास करौं कछु काल कृपाला ॥
सहज सरल सुनि रघुबरबानी । साधु साधु बोले मुनि ग्यानी ॥
कस न कहहु अस रघु-कुल-केतू । तुम्ह पालक सन्तत स्रुतिसेतू[२] ॥
छं०—स्रुति-सेतु-पालक राम तुम्ह जगदीस माया जानकी ।
जो सृजति जगु पालति हरति रुख पाइ कृपानिधान की ॥
जो सहसमीसु अहीसु[३] महि-धरु लपनु स-चराचर धनी ।
सुरकाज धरि नरराज-तनु चले दलन[४] खल निसिचर-अनी[५] ॥
सो०—राम सरूप तुम्हार बचनअगोचर बुद्धि पर ।
अबगति[६] अकथ[७] अपार नेति नेति नित निगम कह ॥१२७॥
जगु पेखन तुम्ह देखनिहारे । बिधि-हरि-संभु-नचावनिहारे ॥
तेउ न जानहिं मरमु तुम्हारा । अउरु तुम्हहि को जाननिहारा ॥
सोइ जानइ जेहि देहु जनाई । जानत तुम्हहि तुम्हहि होइ जाई ॥
तुम्हरिहि कृपा तुम्हहि रघुनंदन । जानहिं भगत भगत उर चंदन ॥
चिदानन्दमय[८] देह तुम्हारी । बिगतबिकार जान अधिकारी ॥
नरतनु धरहु सत-सुर-काजा । कहहु करहु जस प्राकृत राजा ॥
राम देखि सुनि चरित तुम्हारे । जड मोहहिं बुध होहिं सुखारे ॥
तुम्ह जो कहहु करहु सबु साँचा । जस काछिअ तस चाहिअ नाँचा ॥
दो०—पूछेहु मोहि कि रहौं कहँ, मै पूछत सकुचाउँ ।
जहँ न होहु तहँ देहु कहि, तुम्हहि दिखावौं ठाउँ ॥१२८॥
सुनि मुनि बचन प्रेमरस-साने । सकुचि राम मनमहुँ मुसुकाने ॥
बालमीकि हँसि कहहिं बहोरी । बानी मधुर अमिअरस बोरी ॥
सुनहु राम अब कहौं निकेता । जहाँ बसहु सिय-लपन-समेता ॥
जिन्ह के स्रवन समुद्र समाना । कथा तुम्हारि सुभग सरि नाना ॥

---

१ पत्ते और तिनकों का घर २ हमेशा वेद की मर्यादा पालने वाले हो ३ सहस्र हैं सिर जिसके ऐसा सर्पों का राजा ४ नष्ट करने को ५ दुष्ट निशाचरों की सेना ६ जो जाना न जाय ७ जो कहा न जाय ८ सर्वदा आनन्द म रहने वाला ।

भरहिं निरन्तर होहिं न पूरे। तिन्हके हिय तुम्ह कहँ गृह रूरे[1]॥
लोचन चातक जिन्ह करि राखे। रहहिं दरसजलधर अभिलाषे[2]॥
निदरहिं सरित सिन्धु सर भारी। रूपबिंदु-जल होहिं[3] सुखारी॥
तिन्ह के हृदयसदन सुखदायक। बसहु बन्धु सिय सह रघुनायक॥

दो०—जस तुम्हार मानस विमल हंसिनि जीहा[4] जासु।
मुकुताहल गुनगन चुनै राम बसहु हिय तासु॥१२९॥

प्रभु प्रसाद[5] सुचि सुभग सुबासा। सादर जासु लहै नित नासा[6]॥
तुम्हहिं निवेदित भोजन करहीं। प्रभुप्रसाद पट भूषन धरहीं॥
सीस नवहिं सुर-गुरु द्विज देखी। प्रीतिसहित करि विनय विसेखी॥
कर नित करहिं रामपद पूजा। रामभरोस हृदय नहिं दूजा॥
मन्त्रराजु[7] नित जपहिं तुम्हारा। पूजहिं तुम्हहिं सहित परिवारा॥
तरपन होम करहिं विधि नाना। विप्र जिवाँइ देहिं बहु दाना॥
तुम्हतें अधिक गुरहिं जिय जानी। सकल भाव सेवहिं सनमानी॥

दोहा—सबु करि माँगहि एक फलु राम चरन रति होउ।
तिन्हके मनमन्दिर बसहु, सिय रघुनन्दन दोउ॥१३०॥

काम क्रोध मद मान न मोहा। लोभ न छोभ न राग न द्रोहा॥
जिन्ह के कपट दम्भ नहिं माया। तिन्ह के हृदय बसहु रघुराया॥
सब के प्रिय सबके हितकारी। दुख सुख सरिस प्रसंसा गारी॥
कहहिं सत्यप्रिय बचन विचारी। जागत सोवत सरन तुम्हारी॥
तुम्हहि छाँडि गति दूसर नाहीं। राम बसहु तिन्हके मन माहीं॥
जननीसम जानहिं परनारी। धनु पराव विषतें विष भारी॥
जे हरषहिं परसम्पति देखी। दुखित होहिं परविपति विसेखी॥

---

१ उत्तम २ दर्शन रूप बादल की आशा ३ सुन्दरता रूपी जल की बूँद ४ जीभ (जिह्वा) ५ आपकी कृपा ६ नाक ७ महामन्त्र

जिन्हहि राम तुम प्रान पियारे। तिन्ह के मन सुभसदन तुम्हारे॥
दोहा—स्वामि सखा पितु मातु गुरु, जिन्हके सब तुम्ह तात।
मनमंदिर तिन्हके बसहु, सीय सहित दोउ भ्रात॥१३१॥
अवगुन तजि सबके गुन गहहीं। बिप्र-धेनु-हित संकट[1] सहहीं॥
नीतिनिपुन जिन्हकइ जग लीका[2]। घर तुम्हार तिन्ह कर मनु नीका॥
गुन तुम्हार समुझै निज दोसा। जेहि सब भाँति तुम्हार भरोसा॥
राम भगत प्रिय लागहिं जेही। तेहि उर बसहु सहित बैदेही॥
जाति पाँति धनु धरमु बड़ाई। प्रिय परिवार सदन-सुखदाई[3]॥
सब तजि तुम्हहिं रहै लउ लाई। तेहि के हृदय रहहु रघुराई॥
सरगु नरकु अपबरगु[4] समाना। जहँ तहँ देख धरे धनुबाना॥
करम-बचन मन राउर चेरा। राम करहु तेहि के उर डेरा॥
दोहा—जाहि न चाहिअ कबहुँ कछु, तुम्ह सन सहज सनेहु।
बसहु निरंतर तासु मन सो राउर निज गेहु॥१३२॥
एहि बिधि मुनिवर भवन देखाए। बचन सप्रेम राममन भाए॥
कह मुनि सुनहु भानु-कुल-नायक। आस्रमु कहौं समय-सुखदायक॥
चित्रकूट गिरि करहु निवासू। तहँ तुम्हार सब भाँति सुपासू[5]॥
सैलु-सुहावन[6] कानन चारू। करि-केहरि-मृगविहँग बिहारू[7]॥
नदी पुनीत[8] पुरान बखानी। अत्रिप्रिया* निज-तप बल-आनी॥
सुरसरिधार नाउँ मन्दाकिनि। जो सब-पातक-पोतक-डाकिनि॥
अत्रि आदि मुनि-बर बहु बसहीं। करहिं जोग जप तप तन कसहीं॥
चलहु सफल स्रम[9] सब कर करहू। राम देहु गौरव[10] गिरि बरहू॥

१ कष्ट २ गणना ३ सुख देने वाला घर ४ मोक्ष ५ आराम, सुभीता ६ सुन्दर पर्वत, ७ विहार करते हैं, विचरते हैं ८ पवित्र ९ मेहनत १० बड़ाई।

* महर्षि अत्रि की पतिव्रता स्त्री अनुसूआ (दक्ष की पुत्री) तप के प्रभाव से गंगाजी की धार मंदाकिनी को वृद्ध पति के स्नानार्थ यहाँ लाईं कि उनको कष्ट न हो।

दो०—चित्र-कूट-महिमा अमित कही महामुनि गाइ।
आइ नहाए सरित वर सिय समेत दोउ भाइ ॥१३३॥

रघुबर कहेउ लषन भल घाटू। करहु कतहुँ अब ठाहर ठाटू[1] ॥
लषनु दीख पय[2] उत्तर करारा। चहुँ दिसि फिरेउ धनुष जिमि नारा[3] ॥
*नन्दी पनच[4] सर सम दम[5] दाना। सकल कलुष कलि साउज[6] नाना ॥
चित्रकूट जनु अचल[7] अहेरी[8]। चुकै न घात मार मुठभेरी[9] ॥
अस कहि लषन ठाँव देखरावा। थल बिलोकि रघुबर सुख पावा ॥
रमेउ[10] राममनु देवन्ह जाना। चले सहित सुरपति परधाना ॥
कोल किरात-बेष सब आये। रचे परन-तृन-सदन-सुहाए ॥
बरनि न जाहिं मंजु दुइ साला। एक ललित लघु एक बिसाला ॥

दो०—लषन-जानकी-सहित प्रभु, राजत रुचिर निकेत[11]।
सोह मदन[12] मुनिबेष जनु, रति रितुराज-समेत[13] ॥१३४॥

अमर नाग किन्नर दिसि-पाला। चित्रकूट आए तेहि काला ॥
राम प्रनामु कीन्ह सब काहू। मुदित देव लहि लोचन लाहू ॥
बरषि सुमन कह देव-समाजू। नाथ सनाथ भए हम आजू ॥
करि बिनती दुख दुसह सुनाए। हरषित निज निज सदन सिधाए ॥
चित्रकूट रघुनन्दनु छाए[14]। समाचार सुनि सुनि मुनि आए ॥
आवत देखि मुदित मुनिबृन्दा। कीन्ह दण्डवत रघु-कुल-चन्दा[15] ॥
मुनि रघुबरहिं लाइ उर लेहीं। सुफल[16] होन हित आसिष देहीं ॥

१ ठहरने का प्रबन्ध २ जल ३ पयस्विनी ४ प्रत्यंचा ५ ममता, इन्द्रियों का जीतना ६ कलियुग के पाप निशाना हैं ७ अटल ८ शिकारी ९ नजदीक से १० मन लग जाना ११ सुन्दर घर १२ कामदेव १३ रति और वसन्त ऋतु सहित १४ बसे हैं १५ रघुकुल में श्रेष्ठ १६ अपना वचन सत्य होने को।

* नदी, उस धनुषरूपी नाले (पयस्विनी नदी) की प्रत्यंचा रूप है, शम, दम, दान बाण हैं, भांति भांति के कलियुग के सम्पूर्ण पाप लक्ष्य हैं।

सिय-सोमित्रि-राम छवि देखहिं । साधन[1] सकल सफल कर लेखहिं ॥

दो०—जथाजोग सनमानि प्रभु, बिदा किए मुनिवृंद[2] ।
करहिं जोग जग जाग[3] तप, निज आस्रमनि सुछंद[4] ॥१३५॥

यह सुधि कोल किरातन्ह पाई । हरषे जनु नवनिधि घर आई ॥
कंद मूल फल भरि भरि दोना । चले रंक जनु लूटन सोना ॥
तिन्ह महँ जिन्ह देखे दोउ भ्राता । अपर तिन्हहिं पूछहिं मगु जाता ॥
कहत सुनत रघुबीर-निकाई[5] । आइ सबन्हि देखे रघुराई ॥
करहिं जोहारु भेंट धरि आगे । प्रभुहिं बिलोकहि अति अनुरागे ॥
चित्र लिखे जनु जहँ तहँ ठाढे । पुलक सरीर, नयन जल बाढे ॥
राम सनेह-मगन सब जाने । कहि प्रिय बचन सकल सनमाने ॥
प्रभुहि जोहारि बहोरि बहोरी । बचन बिनीत कहहिं कर जोरी ॥

दो०—अब हम नाथ सनाथ सब, भए देखि प्रभुपाय ।
भाग हमारे आगमनु, राउर कोसलराय ॥ १३६॥

धन्य भूमि बन पथ पहारा । जहँ जहँ नाथ पाउ तुम धारा ॥
धन्य बिहँग[6] मृग काननचारी । सफल जनम भए तुम्हहिं निहारी ॥
हम सब धन्य सहित परिवारा । दीख दरसु भरि नयन तुम्हारा ॥
कीन्ह बासु भल ठाउँ बिचारी । इहाँ सकल रितु रहब सुखारी ॥
हम सब भाँति करबि सेवकाई । करि केहरि अहि बाघ बराई[8] ॥
बन बेहड गिरि कंदर खोहा । सब हमार प्रभु पग पग जोहा[9] ॥
जहँ तहँ तुमहि अहेर[10] खेलाउब । सर निरझर[11] भल ठाउँ देखाउब ॥
हम सेवक परिवार समेता । नाथ न सकुचब आयसु देता ॥

दो०—बेदबचन-मुनिमन-अगम, तें प्रभु करुनाअयन ।
बचन किरातन्ह के सुनत, जिमि पितु बालक-बयन ॥१३७॥

---

१ उपाय २ मुनियों का समूह ३ जग्न (यज्ञ) ४ निरकुश ५ सुन्दरता ६ पक्षी ७ ... ८ बचाकर ९ देखा हुआ १० शिकार ११ झरना

